'यहाँपर यह भी प्रश्न उठ सकता है कि भारती वृत्ति, वीथी और प्रहसन भेदोंका इन्हीं नामके रूपकोंसे कुछ सम्बन्ध है या नहीं। हमारे मतमें वीथी और प्रहसन वृत्तिके भेदोंके ही विकसित रूप हैं। जैसे ये प्रस्तावनासे नाटकके सर्वाङ्गमें संक्रमित हुए उसी प्रकार इन्होंने मनुष्यकी आमोद-विनोदी प्रकृतिसे लाभ उठाकर रूपक-जगत्‌में अपनी स्वतंत्र सत्ता स्थापित कर दी। परंतु पहले ये प्रस्तावनाके अंग मात्र थे, इसमें संदेहका स्थान नहीं।

'इस प्रकार प्रस्तावना-द्वारा मुख्य नाटकका आरम्भ होना चाहिए। मुख्य नाटकमें सबसे आवश्यक बात अन्तिम फलकी प्राप्ति है। इसके स्थिर करनेमें नाटककार-को बड़े सोच-विचारसे काम लेना चाहिए। जैसा कि हम पहले कह चुके हैं, नाटक आमोद-प्रमोद और मनबहलाव-के उपादान हैं। इनसे ये सब बातें तो प्राप्त होती ही हैं और होनी भी चाहिएँ; पर साथ ही ये उच्च, उपकारी तथा उपदेशमय आदर्शका चित्र भी उपस्थित करते हैं। जीवनकी व्याख्या इनके द्वारा अवश्य होती है। पर जीवन कैसा होता है यही इनका उद्देश्य नहीं होना चाहिए, वरन् इन्हें यह भी दिखलाना चाहिए कि जीवन कैसा होना चाहिए और उत्तमसे उत्तम कैसा हो सकता है। इसीलिये कहा गया है कि नाटकके द्वारा अर्थ, धर्म और कामकी प्राप्ति होती है। फलका निश्चय हो जानेपर नाटककार-को अवस्थाओं, अर्थ-प्रकृतियों तथा संधियोंके अनुसार विचारपूर्वक उनकी रचना करनी चाहिए।

'रूपककारको चाहिए कि प्रस्तावनाके उपरांत कार्य-व्यापारपर ध्यान देकर आरम्भमें विष्कंभकका प्रयोग करे; अर्थात् वस्तुका जो विशेष भाग अपेक्षित तो हो पर साथ ही नीरस भी हो, उसे छोड़कर शेष अंशका नाट्य दिखावे और उस अपेक्षित अंशको विष्कंभकमें ले जाय परन्तु जहाँ सरस वस्तुका आरम्भसे ही प्रयोग हो सकता हो वहाँ आमुखमें की गई सूचनाका ही आश्रय लेकर कार्य आरंभ करना चाहिए।

'रूपकके प्रधान खंडको अंक कहते हैं। अंकमें नायक-के कृत्योंका प्रत्यक्ष वर्णन रहता है। अतएव उसे रस और भाव-पूर्ण होना चाहिए। प्रत्येक अंकमें प्रधानता एक ही रसको मिलनी चाहिए और वह भी या तो शृंगारकी या वीरकी। और रसोंको गौण स्थान मिलना चाहिए। वे प्रधान रसके सहायक मात्र होकर आ सकते हैं। अद्भुत रस अंकके अंतमें आना चाहिए। अंकोंको रसपूर्ण तो होना चाहिए परंतु रसका इतना आधिक्य न हो कि कथाका व्यापार असंबद्ध-सा लगने लगे। वस्तुका सूत्र बराबर चलता रहना चाहिए।

'किसी भी कारणसे यदि कथा-प्रवाहसे ध्यान हट जाय तो कुतूहल-वृत्ति शांत हो जाती है और अभिनयसे रुचि हट जाती है। इसलिये प्रत्येक अंककी कथाको स्वतः पूर्ण नहीं होना चाहिए। अर्थात् अंकोंमें अवांतर कार्य तो पूरा हो जाना चाहिए किंतु बिंदु लगा रहना चाहिए, अर्थात् मुख्य कथाकी समाप्ति नहीं होनी चाहिए। आगे क्या होता है, मनमें यह उत्सुकता बनी रहनी चाहिए। एक अंकमें एक ही दिनकी कथा होनी चाहिए और नायकके अतिरिक्त तीन ही चार पात्र और होने चाहिएँ। तात्पर्य यह कि जो पात्र वस्तु-व्यापारको बढ़ानेमें नितान्त आवश्यक हों वे ही आने चाहिएँ, उनसे अधिक नहीं। एकके अनन्तर दूसरे अंककी रचना, अवस्था, अर्थ प्रकृति, संधि, उसके अंग तथा अर्थोपक्षेपकोंको ध्यानमें रखकर करनी चाहिए।

'कुछ शास्त्रकारोंने अंकके मध्यमें आनेवाले अंकोंको गर्भाङ्क कहा है और लिखा है कि इसका प्रयोग रस, वस्तु और नायकका उत्कर्ष बढ़ानेके लिये होना चाहिए। इसमें रंगद्वार और आमुख आदि अंग होते हैं तथा बीज और फलका स्पष्ट आभास होता है। यह देखनेमें आता है कि किसी नाटकके अंतर्गत जो दूसरा नाटक होता है वह गर्भांकमें दिखाया जाता है जैसे, प्रियदर्शिकाके तीसरे अंकमें वासवदत्ताका अपनी सखियों-द्वारा वत्सराजसे अपने पूर्व प्रेम-कृत्योंका नाट्य कराना; अथवा उत्तर-रामचरितमें वाल्मीकि ऋषिका राम-लक्ष्मणके सम्मुख सीताके दूसरे वनवासकी कथा अप्सराओं-द्वारा दिखाना, अथवा बाल-रामायणमें सीता-स्वयंवरका प्रदर्शन।'

## प्रस्तावनाके अन्य प्रकार

प्रस्तावनाके और भी अनेक प्रकार हो सकते हैं—

१—नेपथ्यसे कथा सुना देना।

२—जहाँसे कथा प्रारम्भ होनेवाली है उससे पूर्वका प्रसंग बताकर समाप्त कर देना और इस प्रकार दर्शकोंके मनमें उत्सुकता भर देना।

किन्तु मूक संवाद-नाट्यमें संवादका वाचिक अभिनय अर्थात् पाठ तो नेपथ्यमें प्रत्येक पात्रके प्रतिनिधि संवाद-पाठक करते हैं और रंगमंचपर पात्रोंकी भूमिका धारण करनेवाले केवल अभिनय करते हैं । इसे ही नेपथ्यवाक् ( प्ले बैक ) कहते हैं । आजकल अनेक चलचित्रवाले प्रायः संगीतज्ञान-हीन अथवा कंठहीन सुन्दरी अभिनेत्रियोंके गीतोंके लिये इसीका प्रयोग करते हैं।

## श्रव्यनाट्य ( रेडियो प्ले )

यद्यपि नाटक तो दृश्य और श्रव्य दोनों होना चाहिए किन्तु रेडियोपर जो नाटक प्रस्तुत किए जाते हैं वे दृश्य-रेडियो ( टेलिविजन )के प्रचलित होनेतक तो श्रव्य नाटक ही प्रस्तुत कर रहे हैं । ऐसे श्रव्य नाटकोंके चार अंग होते हैं—

१—सूचना
२—संवाद
३—ध्वनि-युक्त व्यापार योजना ।
४—संगीत ( गीत, वाद्य तथा नृत्य )।

इसकी रचना करते समय संवादके अतिरिक्त शेष सब कार्य एक सूचकके द्वारा बीच-बीचमें सूचित कराते रहना चाहिए और इस सूचनाकी भाषा इतनी काव्यमय और प्रभावशाली किन्तु सरल हो कि सूचक उसे पढ़ते समय वाचिक स्वरके उतार चढ़ावके द्वारा उसके भाव व्यक्त करता चल सके ।

इसमें रंगनिर्देश तथा संवाद-कार्य ठीक वैसा ही होता है जैसे अन्य साधारण नाटकोंमें किन्तु संवाद ऐसे हों जिनमें अधिकसे अधिक वाचिक अभिनयका अवसर हो । इसका तीसरा अंग ही विशेष ध्यान देनेका है, वह है ध्वनियुक्त व्यापार-योजना । साधारण दृश्य नाटकमें तो अभिनेताओं की सारी क्रिया प्रत्यक्ष होती है इसलिये कोई असुविधा नहीं होती किन्तु 'वह उठकर जाता है, चलता है, सोचता है' आदि क्रियाएँ श्रव्यनाटकमें तो देखी नहीं जा सकतीं और प्रत्येक ऐसी क्रिया सूचित भी नहीं की जा सकती क्योंकि उससे भावधारा टूटनेकी आशंका पग-पगपर बनी रहती है। इसलिये प्रायः ध्वनियुक्त व्यापारोंकी योजना करनी चाहिए जिससे श्रोता उस व्यापारको कानसे समझ सके जैसे प्याले धोना, थाली गिराना, मोटरका भोंपा, चिड़ियों या अन्य जीवोंकी बोली, किवाड़की भड़भड़ाहट, घड़ीकी टिकटिक, घंटा ध्वनि, घोड़ेकी टाप, तलवारोंकी खनखन, पिस्तौलकी धायँ आदि।

चौथा अंग संगीतका तो वैसा ही है जैसा अन्य नाटकोंमें किन्तु इसमें यह संकेत करना चाहिए कि कहाँ, किस रागमें, किस ताल और लयमें किस वाद्यके साथ नृत्य या गीत हो या केवल वाद्य अथवा केवल नृत्य हो ।

इसी प्रकार अन्य नाट्य-रूपोंके सम्बन्धमें भी जानना चाहिए और संवाद, अभिनय, संगीत और भाषाका आश्रय लेकर अनेक प्रकारके नाट्य-रूपोंकी सृष्टि करनी चाहिए ।

नाट्यकी रचना और उसके रूपके शास्त्रीय विचारके सम्बन्धमें इतना पर्याप्त होगा । यद्यपि नाटकके शास्त्रीय विचारमें रसका भी विवेचन होना चाहिये था किन्तु हम पहले ही कह आए हैं कि इसका संबंध दर्शकोंसे है अतः दर्शकोंका विश्लेषण करते समय हम रसका भी विवेचन करेंगे । यों जहाँ-जहाँ रसके जितने अंगोंका विवेचन रूपकके विभिन्न तत्त्वोंको समझानेके लिये अपेक्षित था उनका विवरण यथास्थान यथोचित रूपमें दिया गया है ।

॥ इत्यभिनवभरत-नैमिनेमिचतुर्वेद-श्रीसीताराम-विरचितेऽभिनवनाट्यशास्त्रे रूपक-रचना-खंडे नाट्यग्रथनं नाम षोडशोऽध्यायः ॥

इति रूपक-रचना-खण्डं सम्पूर्णम् ॥